सात शतक मुनिवरने पायो, हथनापुरमे जानो।
बलि ब्राह्मणकृत घोर उपद्रव, सो मुनिवर नहिं मानो ॥
यह उपसर्ग सहो धर थिरता, आराधन चितधारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुक्ख है, मृत्यु-महोत्सव वारी ॥ ४७ ॥
लोहमयी आभूषण गढ़के, ताते कर पहिराये।
पाचो पाण्डव मुनिके तनमे, तौ भी नाहिं चिगाये ॥
यह उपसर्ग सहो धर थिरता, आराधन चितधारी।
तौ तुमरे जिय कौन दुक्ख है, मृत्यु-महोत्सव वारी ॥ ४८ ॥
और अनेक भये इस जगमे, समता-रसके स्वादी।
वे ही हमको हो सुखदाता, हरहैं टेव प्रमादी ॥
सम्यग्दर्शन, ज्ञान, चरण, तप, ये आराधन चारो।
ये ही मोको सुखकी दाता, इन्हे सदा उर धारो ॥ ४९ ॥
यो समाधि उर माही लावो, अपनो हित जो चाहो।
तज ममता अरु आठो मदको, जोति-स्वरूपी ध्यावो ॥
जो कोई निज करत पयानो, ग्रामान्तरके काजै।
सो भी शकुन विचारै नीके, शुभ-शुभ कारण साजै ॥ ५० ॥
मात पितादिक सर्व कुटुम्ब सो, नीके शकुन बनावै।
हलदी, धनिया, पुङ्गी, अक्षत, दूध, दही, फल लावै ॥
एक ग्रामके कारण एते, करैं शुभाशुभ सारे।
जब परगतिको करत पयानो, तब नहिं सोचें प्यारे ॥ ५१ ॥
सर्व कुटुम्ब जब रोवन लागै, तोहि रुलावै सारे।
ये अपशकुन करें सुन तोकों, तूं यो क्यो न विचारे ॥
अब परगतिको चालत विरिया, धर्म ध्यान उर आनो।
चारो अराधन अराधो, मोह तनो दुख आनो ॥ ५२ ॥
ह्वै निशल्य तजो सब दुविधा, आतमराम सुध्यावो।
जब परगतिको करहु पयानो, परम-तत्व उर लावो ॥
मोह-जालको काट पियारे, अपनो रूप विचारो।
मृत्यु-मित्र उपकारी तेरो, यो उर निश्चय धारो ॥ ५३ ॥

दोहा

मृत्य-महोत्सवपाठको, पढो सुनो बुद्धिवान्।
सरधा धर नित सुख लहो, सूरचन्द्र शिवथान ॥ ५४ ॥
पञ्च उभय नव एक नभ, सम्बत् सो सुखदाय।
आश्विन श्यामा सप्तमी, कहो पाठ मन लाय ॥ ५५ ॥

## २. ( घ ) समाधि-मरण-भावना

दिन रात मेरे स्वामी, मैं भावना ये भाऊँ। ( टेक )
देहान्तके समयमे, तुमको न भूल जाऊँ ॥
शत्रु अगर कोई हो, सन्तुष्ट उनको कर दूँ।
समताका भाव धर कर, सबको क्षमा कराऊँ ॥
त्यागूँ अहार-पानी, औषधि विचार अवसर।
टूटे नियम न कोई, दृढता हृदयमे लाऊँ ॥
जागें नही कषायें, नहि वेदना सतावे।
तुमसे ही लौ लगी हो, दुर्ध्यानको भगाऊँ ॥
आतम-स्वरूप, वा चतु-आराधना विचारूँ।
अरहन्त-सिद्ध-साधू, रटना यहीं लगाऊँ।
धर्मात्मा निकट हो, चर्चा धरम सुनायें ॥
वे सावधान रक्खें, गाफिल न होने पाऊँ ॥
जीनेकी हो न बाछा, मरने की हो न इच्छा।
परिवार-मित्र जनसे, मै मोहको हटाऊँ ॥
भोगे जो भोग पहले, उनका न होवे सुमरण।
मैं राज्य सम्पदा या, पद इन्द्रका न चाहू ॥
वृष रत्न तीन पालन, हो अन्तमे समाधी।
बस प्रार्थना यही है, जीवन सफल बनाऊँ ॥



# शुद्धिपत्र

| अशुद्धि | शुद्धि | पृ० | पंक्ति |
| --- | --- | --- | --- |
| जिसमे (प्रका० प्र० स०) | जिसमे | ६ | ५ |
| समधियो | समिधियों | ७ | ३ |
| क्षमादिर्मिमहान् | क्षुधादिभिर्महान् | १३ | १६ |
| भोजनैर्यैर्न | भोजनैर्यैर्न | १६ | १८ |
| गण्येन्महत् | गणयेन्महत् | २१ | २३ |
| क्षुदुःखं | क्षुद्दुःख | २२ | १६ |
| विशुद्धया | विशुद्ध्या | ३३ | २१ |
| विशुद्धया | विशुद्ध्या | ३४ | २ |
| दन्तकृत्केवली | दन्त कृत्केवली | ५४ | २ |
| सर्व | सर्प | ५६ | ६ |

## पृष्ठ ३२ के श्लोक ११९-१२० का छूटा अर्थ

अहो भव्यात्मन् ! एक दृग्विशुद्धिके द्वारा अर्थात् निर्दोष सम्यग्दर्शनके धारण करने रूप सम्यक्त्वाराधनासे ज्ञान-चारित्रादि सभी आराधनाओ-को शुद्धि स्वयमेव विना किसी प्रयत्नके शीघ्र हो जाती है। अतएव दृग्विशुद्धिके विना शेष आराधनाएँ निरर्थक हैं अर्थात् किसी भी अभीष्ट अर्थको सिद्ध करनेमे समर्थ नही हैं। ऐसा जानकर समाधिमरणके स्वीकार करनेवाले क्षपकोको ज्ञानादि शेष आराधनाओकी शुद्धिके लिये सर्वप्रकारके ( सातो ) भयो और ( पच्चीस ) दोषोका विनाश कर सम्यग्दर्शनकी विशुद्धि करना चाहिये ॥ ११९,१२० ॥